# भूमिका

पालि भाषा भगवान् बुद्ध के कुछ समय पूर्व से लेकर अशोक-काल के कुछ समय पीछे तक, पूरे उत्तर भारत की राष्ट्रभाषा थी। इसका साहित्य बड़ा विशाल है। कालचक्रवश एक दीर्घकाल तक हम भारतीय पालि भाषा से अनभिज्ञ-से हो गये थे, किन्तु पडोसी बौद्धदेश लंका, बर्मा, श्याम आदि इसे धार्मिक भाषाके रूप में सुरक्षित रखे रहे। सम्प्रति उन देशों में इसका बहुत प्रचार है।

इस समय भारतवर्ष में भी पालि-शिक्षा की व्यवस्था की ओर हमारा ध्यान गया है। हिन्दू विश्वविद्यालय और राजकीय संस्कृत महाविद्यालय वाराणसी, बिहार विश्वविद्यालय, पालि-प्रतिष्ठान नालन्दा और कलकत्ता, बम्बई आदि विश्वविद्यालयों तथा संस्कृत समिति बिहार (पटना) द्वारा इसके शिक्षण और परीक्षण की व्यवस्था है। आगरा, लखनऊ, इलाहाबाद, सागर आदि विश्वविद्यालयों द्वारा भी डिग्री-कोर्सों में इसे स्थान प्राप्त है। उत्तर प्रदेश और बिहार के हाईस्कूल तथा इण्टर मीडियेट कोर्स में भी पालि रखी गई है और इन दोनों राज्यों में अब एक बड़ी संख्या में छात्र पालि पढ़ने लगे हैं। केन्द्रीय सरकार द्वारा पालि त्रिपिटक को भी देवनागरी लिपि में प्रकाशित किया जा रहा है। यह बहुत ही प्रसन्नता की बात है।

किन्तु, अभी पाठ्य-पुस्तकों तथा व्याकरण ग्रन्थों के अभाव से छात्रों को बड़ी असुविधा होती है। हिन्दीमें अब तक पालि के तीन व्याकरण-ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं, जिनमें पूज्य भदन्त जगदीश काश्यप द्वारा लिखित 'पालि महाव्याकरण' सर्वांग परिपूर्ण है, तथापि वह विशाल-काय ग्रन्थ छात्रों के लिए सुविधाजनक तथा सरल नहीं है। वह विशेष रूप से विद्वानों के योग्य है।

यह ग्रन्थ इस दृष्टि से लिखा गया है कि हाईस्कूल से लेकर एम. ए., आचार्य तक के छात्र इससे लाभ उठा सकें और उन्हें पालि व्याकरण का पूर्ण ज्ञान हो जाय। इसे 'मोग्गल्लान व्याकरण' तथा उसके परिवार-ग्रन्थ 'पदसाधन' के आधार पर तैयार किया गया है। हिन्दी में लिखे अन्य ग्रन्थों से भी सहायता ली गई है। हम इन सभी लेखकों के आभारी हैं।

इसे लिखने के लिए पालि-प्रतिष्ठान नालन्दा के रजिस्ट्रार श्री चन्द्रिका सिंह उपासक एम० ए० तथा राजकीय संस्कृत महाविद्यालय वाराणसी के प्राध्यापक श्री जगन्नाथ उपाध्याय ने विशेष आग्रह किया था। हम इन दोनों कल्याणमित्रों के कृतज्ञ हैं।

ज्ञानमण्डल लिमिटेड के प्रकाशन विभाग के अध्यक्ष ज्ञानवृद्ध सुहृद्वर श्री देवनारायण द्विवेदी जी की प्रकाशन-व्यवस्था के कारण इस ग्रन्थ को हमने उत्साहपूर्वक शीघ्र तैयार किया है। अपने प्रति उनके स्नेह को हम किन शब्दों में व्यक्त करें?

—भिक्षु धर्मरक्षित

# विषय-सूची

---

नमो तस्स भगवतो अरहतो सम्मासम्बुद्धस्स

# पालि व्याकरण

## पहला पाठ

### वर्ण-परिचय

पालि-भाषा में ४३ वर्ण होते हैं,[1] किन्तु कच्चायन-व्याकरण के लेखक ने ४१ वर्ण ही माना है। उन्होंने ऍ और ओँ को वर्ण नहीं माना है। मोग्गल्लान-व्याकरण के लेखक तथा पीछे के आचार्यों ने इन्हें भी वर्ण माना है, क्योंकि संयुक्ताक्षर के पूर्व आनेवाले ए और ओ ह्रस्व होते हैं।[2] इन वर्णों में १० स्वर[3] और ३३ व्यञ्जन[4] हैं।

### स्वर

अ आ, इ ई, उ ऊ, ऍ ए, ओँ ओ।

इनमें दो-दो स्वर सवर्ण कहे जाते हैं।[5] जैसे—अ, आ—एक सवर्ण है। इ, ई—एक सवर्ण है। उ, ऊ—एक सवर्ण है। ऍ, ए—एक

१. अआदयो तितालीसवण्णा १,१।

२. इन्हें एत्थ, सेय्यो, ओट्ठो, सोत्थि आदि शब्दों से जाना जा सकता है।

३. दसादो सरा १,२ (आदि के १० स्वर हैं)।

४. कादयो व्यञ्जना १,६ (क आदि ३३ वर्ण व्यञ्जन हैं)।

५. द्वे द्वे सवण्णा १,३।

सवर्ण है। ओॅ, ओ—एक सवर्ण है। सवर्णों मे पूर्व वर्ण ह्रस्व हे।[१] जैसे—अ, इ, उ, एॅ, ओॅ। उनके दूसरे वर्ण दीर्घ हे।[२] जैसे—आ, ई, ऊ, ए, ओ।

## व्यञ्जन

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| क | ख | ग | घ | ङ |
| च | छ | ज | झ | ञ |
| ट | ठ | ड | ढ | ण |
| त | थ | द | ध | न |
| प | फ | ब | भ | म |
| य | र | ल | व | |
| स | ह | ळ | अं | |

पॉच पॉच वर्णों के पॉच वर्ग है।[३] जैसे—**कवर्ग, चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग, पवर्ग।**

'अं' को निग्गहीत कहते है।[४] निग्गहीत का तात्पर्य है अनुस्वार।

## विशेष

वैदिक भाषा मे ६४ अक्षर होते है और संस्कृत में ५०। पालि मे ऋ नहीं होता, उसके स्थान में कहीं अ, इ या उ हो जाते है। जैसे—गृह = गह, नृत्य = नच्च ( यहाँ 'अ' हो गया है )। ऋणम् = इण, ऋषि = इसि ( यहाँ 'इ' हो गया है )। ऋतु = उतु, ऋषभ = उसभ (यहाँ 'उ' हो गया है )।

---

१ पुब्बो रस्सो १,४।

२ परो दीघो १,५।

३ पञ्च पञ्चका वग्गा १,७।

४ बिन्दु निग्गहीतं १,८।

ऌ, ऐ, औ पालि में नहीं होते।

ऐ के स्थान में ए हो जाता है। जैसे—ऐरावण = एरावण, वैमानिक = वेमानिक, वैयाकरण = वेय्याकरण। कहीं-कहीं ऐ का इ तथा ई भी हो जाते हैं। जैसे—ग्रैवेय = गीवेय्य, सैन्धव = सिन्धव।

औ के स्थान में ओ हो जाता है। जैसे—औदरिक = ओदरिक, दौवारिक = दोवारिक। कहीं-कहीं उ भी हो जाता है। जैसे—मौक्तिक = मुत्तिक, औद्धत्य = उद्धच्च।

पालि-भाषा में 'श' और 'ष' नहीं होते, केवल 'स' ही होता है। सम्प्रति 'ळ' हिन्दी तथा संस्कृत में व्यवहृत नहीं है, किन्तु मराठी में इसका अब भी प्रचलन है।

पालि में व्यञ्जन हलन्त नहीं होते और न तो पद के अन्त में स्थित निग्गहीत म् होता है। पालि मे विसर्ग और रेफ भी नहीं होते। रेफ का कहीं-कहीं लोप हो जाता है और कहीं-कहीं वह 'र' हो जाता है। जैसे— कर्म = कम्म, सर्व = सब्ब, तर्हि = तरहि, महार्ह = महारहो, आर्य = अरिय, सूर्य = सुरिय, क्रीत=कीत, भार्या = भरिया, पर्यादान = परियादान, प्रेत = पेत, समग्र = समग्ग, इन्द्र=इन्दो।

# दूसरा पाठ

## शब्द-परिचय

### विभत्ति

हिन्दी भाषा मे आठ कारक होते है, किन्तु पालि मे कारक सात ही माने जाते हैं। कारकों को ही पालि मे **'विभत्ति'** (= विभक्ति) कहते है। सम्बोधन कारक को कारक न कहकर उसे आलपन कहते है। कारकों को विभत्ति के क्रम से इस प्रकार जानना चाहिए —

| | कारक | विभत्ति |
|---|---|---|
| १ | **कत्तो** | **पठमा** |
| २ | **कर्म** | **दुतिया** |
| ३ | **करण** | **ततिया** |
| ४ | **सम्प्रदान** | **चतुत्थी** |
| ५ | **अपादान** | **पञ्चमी** |
| ६ | **सम्बन्ध** | **छट्ठी** |
| ७ | **अधिकरण** | **सत्तमी** |
| ८ | **सम्बोधन** | **आलपन** |

जिस प्रकार हिन्दी मे कारकों के चिह्न होते है, उसी प्रकार पालि म भी विभत्तियो के चिह्न होते ह, जो सदा शब्दो के साथ लगे रहते है।

### लिङ्ग

हिन्दी म केवल दो ही लिङ्ग होते है—**पुल्लिङ्ग** और **स्त्रीलिङ्ग**, किन्तु पालि मे तीन लिङ्ग होते है —

(१) **पुल्लिङ्ग**
(२) **स्त्रीलिङ्ग**
(३) **नपुंसकलिङ्ग**

पुरुषवाची शब्दों को पुल्लिङ्ग कहते हैं और स्त्रीवाची शब्दों को स्त्रीलिङ्ग, किन्तु जो शब्द पुल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग दोनों नहीं होते हैं, वे **नपुंसकलिङ्ग** माने जाते हैं। जैसे—कुल, गेह, चित्त, मन, धन आदि। पालि भाषा पढने पर इनका ज्ञान स्वतः धीरे-धीरे हो जाता है।

## वचन

पालि में भी हिन्दी की भाँति दो ही वचन होते हैं—**एकवचन**, **बहुवचन**। संस्कृत में 'द्विवचन' भी होता है, किन्तु पालि में द्विवचन नहीं होता।

## शब्द

हिन्दी की भाँति पालि में भी सार्थक शब्द के पाँच भेद होते हैं—**संज्ञा**, **सर्वनाम**, **क्रिया**, **विशेषण**, **अव्यय**। सज्ञा को पालि में **'नाम'** कहते हैं।

## रूप

विभक्तियों के लगने से शब्दों के जो रूप बनते है, उन्हीं का प्रयोग सर्वत्र होता है। यहाँ **अकारान्त, पुल्लिङ्ग, संज्ञा शब्द 'बुद्ध'** का रूप दिया जा रहा है :—

## संज्ञा

### अकारान्त पुल्लिङ्ग शब्द

### बुद्ध

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | बुद्धो[1] | बुद्धा |

१ कहीं-कहीं 'ओ' का 'ए' भी हो जाता है। जैसे—'वनप्पगुम्बे यथा फुस्सितग्गे'। अत 'बुद्धो' का 'बुद्धे' भी रूप हो सकता है, किन्तु इसका प्रयोग कम देखा जाता है।

| | | |
|---|---|---|
| दुतिया | बुद्धं | बुद्धे |
| ततिया | बुद्धेन | बुद्धेहि, बुद्धेभि |
| चतुत्थी | बुद्धाय, बुद्धस्स | बुद्धानं |
| पञ्चमी | बुद्धा, बुद्धम्हा, बुद्धस्मा | बुद्धेहि, बुद्धेभि |
| छट्ठी | बुद्धस्स | बुद्धान |
| सत्तमी | बुद्धे, बुद्धम्हि, बुद्धस्मि | बुद्धेसु |
| आलपन | बुद्ध, बुद्धा | बुद्धा |

इन पदो का अर्थ हिन्दी मे इस प्रकार होगा —

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | बुद्ध ने | बुद्धो ने |
| दुतिया | बुद्ध को | बुद्धो को |
| ततिया | बुद्ध से | बुद्धो से |
| चतुत्थी | बुद्ध के लिए | बुद्धों के लिए |
| पञ्चमी | बुद्ध से | बुद्धो से |
| छट्ठी | बुद्ध का, की, के | बुद्धो का, की, के |
| सत्तमी | बुद्ध पर, मे | बुद्धों पर, मे |
| आलपन | हे बुद्ध ! | हे बुद्धो !! |

इन अकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दो के रूप भी 'बुद्ध' शब्द के समान ही होगे —

| शब्द | अर्थ | शब्द | अर्थ |
|---|---|---|---|
| नर | मनुष्य | उरग | साँप |
| मनुस्स | ,, | यक्ख | यक्ष |
| पुरिस | ,, | देव | देवता |
| मनुज | ,, | सीह | सिंह |
| सुर | देवता | गन्धब्ब | गन्धर्व |
| नाग | साँप | सोण | कुत्ता |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सुनख | कुत्ता | लोक | ससार |
| आलोक | प्रकाश | संसार | ,, |
| संघ | सघ | गाम | गॉव |
| ओघ | वाढ | धम्म | धर्म |
| पुत्त | पुत्र | पमाद | देर |
| याचक | भिखारी | रुक्ख | वृक्ष |
| दारक | लडका | दास | दास |
| वाणिज | वनिया | भूपाल | राजा |
| कुमार | कुमार | नरपति | ,, |
| सुरिय | सूरज | अच्छ | भालू |

इनके अतिरिक्त जितने भी अकारान्त पुल्लिङ्ग शब्द होंगे, सबके रूप 'बुद्ध' शब्द के समान ही होंगे।

## अभ्यास

### हिन्दी में अनुवाद कीजिए:—

१. बुद्धस्स गामो। २. बुद्धान पुत्ता। ३. बुद्धेसु आलोको। ४ बुद्धम्हा लोको। ५. बुद्धेहि याचको। ६. सुनखस्स धम्मो। ७. मनुस्सान दारका। ८. भूपालस्स मनुजा। ९. सघस्स पुरिसा। १०. सुरेहि असुरा।

### पालि में अनुवाद कीजिए:—

१. बुद्ध के लिए। २ बुद्ध का पुत्र। ३. बुद्ध का धर्म। ४. बुद्ध से असुर। ५ बुद्ध में देवता। ६ भिखारियों का राजा। ७. कुमारों मे लडका। ८. सूरज का आलोक। ९. वनियोंके लडके। १०. गाँव में बाढ।

---

# तीसरा पाठ

## क्रिया

क्रिया के अर्थ को प्रकट करने वाले शब्द को **धातु** कहते हैं। जैसे—भू, पठ, गम, चज इत्यादि।

रूप बनाने की सुविधा के लिए सभी धातुएँ ९ भागों में विभक्त हैं। प्रत्येक भाग को **गण** कहते हैं।

## काल

पालि में भी तीन काल होते हैं—**वत्तमान काल, अनागत काल, अतीत काल।** वत्तमान ( = वर्तमान ) को 'पच्चुपन्न' भी कहते हैं और अतीत ( = भूत ) को अज्जतनी।

## पुरुष

पालि में पुरुष भी तीन ही होते हैं, किन्तु उनका नाम इस प्रकार होता है —

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | अन्य पुरुष | = | **पठम पुरिस** |
| २ | मध्यम पुरुष | = | **मज्झिम पुरिस** |
| ३ | उत्तम पुरुष | = | **उत्तम पुरिस** |

## तीनों पुरुषों के सर्वनाम

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| **सो** | = | वह | **तुम्हे** | = | तुम लोग |
| **ते** | = | वे | **अहं** | = | मैं |
| **त्वं** | = | तू | **मयं** | = | हम लोग |

सभी काल में धातु के रूप **परस्सपद** और **अत्तनोपद** दो प्रकार के होते हैं, किन्तु व्यवहार में अत्तनोपद के रूप बहुत कम देखे जाते हैं। परस्सपद का ही प्रयोग बहुधा होता है।

## वत्तमान काल

### 'पठ' धातु

### परस्सपद

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठम पुरिस | **पठति** | **पठन्ति** |
| मज्झिम पुरिस | **पठसि** | **पठथ** |
| उत्तम पुरिस | **पठामि** | **पठाम** |

### अर्थ

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| पठति | = | पढता है। | पठन्ति | = | पढते है। |
| पठसि | = | पढते हो। | पठथ | = | पढते हो। |
| पठामि | = | पढता हूँ। | पठाम | = | पढते हैं। |

नीचे दिए हुए धातुओं के रूप भी 'पठ' धातु के समान ही होंगे। ये धातुएँ **भ्वादि गण** के हैं :—

| **धातु** | **अर्थ** | **पठम पुरिस में प्रयोग** |
|---|---|---|
| **भू** | होना | भवति, भवन्ति |
| **हस** | हँसना | हसति, हसन्ति |
| **रक्ख** | रक्षा करना | रक्खति, रक्खन्ति |
| **वद** | बोलना | वदति, वदन्ति |
| **पच** | पकाना | पचति, पचन्ति |
| **नम** | नमस्कार करना | नमति, नमन्ति |
| **गम** | जाना | गच्छति, गच्छन्ति |

| | | |
|---|---|---|
| दिस | देखना | पस्सति, पस्सन्ति |
| दिस | ,, | दिस्सति, दिस्सन्ति |
| ठा | खड़ा होना | तिट्ठति, तिट्ठन्ति |
| सर | स्मरण करना | सरति, सरन्ति |
| याच | माँगना | याचति, याचन्ति |
| कन्द | रोना | कन्दति, कन्दन्ति |
| कम्प | काँपना | कम्पति, कम्पन्ति |
| चज | त्यागना | चजति, चजन्ति |

## अभ्यास

### हिन्दी में अनुवाद कीजिए :—

(क)

१ सो पठति। २ ते पठन्ति। ३ अहं पठामि। ४ मयं पठाम। ५ त्वं पठसि। ६ तुम्हे पठथ। ७ बुद्धो हसति। ८ दारका पचन्ति। ९ अहं पस्सामि। १० सो गच्छति। ११ मयं गच्छाम। १२ याचको वन्दति। १३ वाणिजा पस्सन्ति। १४ रुक्खो भवति।

(ख)

१ नरो धम्मं पठति। २ मनुस्सो भूपालो भवति। ३ पुरिसा गामं गच्छन्ति। ४ मनुजो बुद्धं नमति। ५ सुरा गामे दिस्सन्ति। ६ नागो देवं नमति। ७ उरगा गामम्हा गच्छन्ति। ८ यक्खो रुक्खे तिट्ठति। ९ देवा धम्मं पस्सन्ति। १० सीहो सत्र सरति। ११ गन्धब्बो दारकं याचति। १२ सोणा लोकं चजन्ति। १३ सुनखो ओवे कम्पति। १४ आलोके नपालो तिट्ठति। १५ सघो बुद्धं सरति।

(ग)

१ अहं गामं गच्छामि। २ सो गामे धम्मं पस्सति। ३ ते रुक्खेसु आलोकं पस्सन्ति। ४ भूपालो ससारे मनुस्से पस्सति। ५ दारकेसु वाणिजो धम्मं वदति। ६ याचको ओवे सुरियं पस्सति। ७ त्वं गामे वाणिजं

रक्खसि । ८. मय देवेसु याचका भवाम । ९. तुम्हे पुत्तान पमाद पस्सथ । १०. सुरियो आलोक नरान चजति । ११. बुद्धा मनुजान धम्म वदन्ति । १२. भूपाला वाणिजान गाम रक्खन्ति । १३ दासो मग्गे याचके पस्सति । १४. कुमारा लोके भूपाला भवन्ति ।

( घ )

१ अह भूपालस्स पुत्तो गामे भवामि । २. त्व याचकेसु दासो धम्म रक्खसि । ३. मय नरान धम्मे गामेसु पस्साम । ४. सो नरो आलोके बुद्ध पस्सति । ५ मय ओघे रुक्खेसु सुरिय पस्साम । ६. सो मनुस्सो गामम्हा गाम गच्छति । ७. सो याचको बुद्धस्स धम्म सरति । ८. अह गामे वाणिजस्स पुत्त पस्सामि । ९. सो भूपालान सघ आलोके सरति । १०. सुरियो लोके नरान आलोक चजति । ११. सो रुक्खो गामे ओघेन कम्पति । १२ वाणिजो गामेसु मनुस्सेहि धम्म सरति । १३. दारका आलोके बुद्धान धम्म पस्सन्ति । १४ भूपालो मनुस्सान गाम ओघेन रक्खति । १५. सो दारको सुरियस्स आलोके तिट्ठति ।

**पालि में अनुवाद कीजिए:—**

१. मे धर्म को पढता हूँ । २ वह बुद्ध के धर्म को पढता है । ३. राजा भिखारियों की रक्षा करता है । ४. सिंह गॉव की रक्षा करता है । ५. मै बाढ में सूरज को देखता हूँ । ६. राजा कुमार को देखता है । ७. वह बुद्ध को नमस्कार करता है । ८. तू धर्म को देखते हो । ९. पेड कॉपता है । १०. लडका गॉव में रोता है । ११. भिखारी गॉव को जाता है । १२. लडके बाढ में खड़े होते है । १३. मै राजा से पुत्र मॉगता हूँ । १४. बनिया गॉव में पकाता है । १५. दास राजा से गॉव मॉगता है । १६. पुत्र हँसता है । १७ वह दास रोता है । १८. देर होती है । १९. सिंह गॉव को जाता है । २०. बनिया आलोक में सूरज को देखता है । २१. सब से कुत्ते को मॉगता है । २२. लोक में आदमी होते है । २३. गन्धर्व गॉव में रोते है । २४. राजा लोग दिखाई देते हैं ।

---

# चौथा पाठ

## अकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्द

### फल

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | फलं | फला, फलानि |
| दुतिया | फलं | फले, फलानि |
| आलपन | फल, फला | फला, फलानि |

शेष रूप 'बुद्ध' शब्द के समान होंगे।

इन अकारान्त नपुंसक लिङ्ग शब्दों के रूप भी 'फल' शब्द के समान ही होंगे —

| शब्द | अर्थ | शब्द | अर्थ |
|---|---|---|---|
| चित्त | चित्त | दान | दान |
| पुञ्ञ | पुण्य | सील | शील |
| पाप | पाप | धन | धन |
| रूप | रूप | यान | यान |
| सोत | कान | लोचन | आँख |
| घाण | नाक | मूल | जड़ |
| सुख | सुख | कुल | कुल |
| दुक्ख | दुःख | बल | बल |
| कारण | कारण | जाल | जाल |
| मुख | मुख | धञ्ञ | धान |
| जल | जल | हिरञ्ञ | सोना |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सुसान | श्मशान | वन | जंगल |
| हृदय | हृदय | वत्थ | वस्त्र |
| नयन | आँख | यान | रथ |
| ओदन | भात | सोपान | सीढ़ी |
| मरण | मृत्यु | ञाण | ज्ञान |
| नगर | नगर | छत्त | छाता |
| भत्त | भात | उदक | पानी |
| गेह | घर | पोत्थक | पुस्तक |
| उय्यान | बाग | सरीर | शरीर |

'भ्वादि गण' के इन धातुओं के रूप भी 'पठ' धातु के समान ही होंगे :—

| धातु | अर्थ | पठम पुरिस में प्रयोग |
|---|---|---|
| सुच | शोक करना | सोचति, सोचन्ति |
| जुत | प्रकाश करना | जोतति, जोतन्ति |
| मुद | प्रसन्न होना | मोदति, मोदन्ति |
| सुभ | शोभित होना | सोभति, सोभन्ति |
| रुच | पसन्द करना | रोचति, रोचन्ति |
| पा | पीना | पिवति, पिवन्ति |
| दह | जलाना | डहति, डहन्ति |
| ,, | ,, | उतति, उहन्ति |
| जर | पुराना होना | जीरति, जीरन्ति |
| मर | मरना | मरति, मरन्ति |
| ,, | ,, | मीयति, मीयन्ति |
| रुद | रोना | रोदति, रोदन्ति |

## अभ्यास

हिन्दी में अनुवाद कीजिए :—

(क)

१. फल रक्खति। २. फलानि सोभन्ति। ३. फलेसु जलं दिस्सति।

४ भूपालस्स चित्त रोदति । ५ सुनखो ओदन रोचति । ६ नगरे वाणिजो मरति । ७ सुसाने सीहो जल पिवति । ८ गेहे नरो हसति । ९ दारका उय्यानेसु रोदन्ति । १० उय्याने रुक्खा कम्पन्ति । ११ याचको गामे भत्त याचति । १२ पुरिसस्स हदये दुक्ख दिस्सति । १३ अह मुख रोचामि । १४. उरगो वन गच्छति । १५. यक्खो पोत्थकं पठति ।

(ख)

१ पुत्तस्स नयनानि रूपेसु जोतन्ति । २ नगरेसु नरा भत्त पचन्ति । ३ त्व गेहे सुनखस्स मरण पस्ससि । ४. अह धम्मेसु मोदामि । ५ रुक्खस्स मूल जीरति । ६ मुखेन सो नरो जल पिवति । ७ जालेन त्व रूप रुक्खसि । ८ दासा नगरे गेहानि दहन्ति । ९ तुम्हे रुक्ख डहथ १० ते जना गेहे मीयन्ति । ११. यानेहि कुमारा उय्यान गच्छन्ति । १२ असुरा हिरञ्ञ रोचन्ति । १३ सोपानेन रुक्खेसु फलानि पस्सन्ति । १४ पुत्ता छत्तेन जल पिवन्ति । १५ पुञ्ञ सुखस्स कारण भवति ।

(ग)

१ अह कुमारस्स छत्त नगरे पस्सामि २ सो याचको गेहेसु दारकेहि भत्त याचति । ३ यक्खस्स चित्त उय्यानस्स रुक्खेसु भवति । ४ तुम्हे बुद्धस्स धम्म हदये पस्सथ । ५ धम्मो लोके नरान पापेहि रक्खति । ६ ससार मनुस्सा दाने पुञ्ञ पस्सन्ति । ७ दास ! त्व दुक्ख लोके रोचसि ? ८ देव ! अह नगरेसु धन पस्सामि ९ ते सोणा गेहे भत्त रोचन्ति । १० सो नरो गेहे वत्थेन सोभति । ११ दारकस्स ञाण भूपालस्स गेहे पोत्थकेसु जोतति । १२ लोके नरान सरीरेन सुख भवति । १३ चित्तेन ते दुक्ख सरन्ति । १४ सुरियस्स आलोके सो पुरिसो वञ्ञ डहति । १५ सुनखस्स मील लोके दुक्खस्स कारण भवति ।

## पालि में अनुवाद कीजिए:—

१. लड़के की आँख हँसती है । २ म नगर मे भिखारी को देखता हू । ३ बनिया उद्यान के पेड़ो मे फल देखते है । ४ तुम मे वह

धर्मको पसन्द करता है। ५. राजा पुत्र को भिखारी से माँगता है। ६. तू नगर से बाढ देखते हो। ७ मै पुस्तक में प्रसन्न होता हूँ। ८. देवता का शरीर वन में शोभता है। ९. कुत्ते की ऑख दिखाई देती है। १०. मनुष्य लोक में सूरज का आलोक पसन्द करते हैं। ११. पुण्य को राजा लोग छोडते हैं। १२. नगर में गन्धर्व रोता है। १३ वह घर जा रहा है। १४. यक्ष बाग में सूरज के प्रकाश में फलों को देखता है। १५ बनिया घर से भात को मॉगता है। १६. पेढ की जड पुरानी होती है। १७. राजा का घर नगर में जलता है। १८. कुमार की आँख में राजा देखता है। १९. दास बाग के पेडों में फलों को देखते हैं। २०. बुद्ध के धर्म से ससार में सुख होता है। २१ मनुष्यों के लिए पाप दुःख का कारण होता है। २२. मनुष्य नगर में शीलोंमें प्रसन्न होते हैं। २३. बुद्ध का धर्म लोक मे प्रकाशित होता है। २४. पाप से ससार में मनुष्य को दुःख होता है। २५. मैं बुद्ध को नमस्कार करता हूँ। २६. राजा लोग ससार में सुख को देखते हैं। २७. भिखारी नगर में लडकों से पानी माँगता है। २८. यक्ष श्मशान में भात पकाता है। २९ घर में पुरुष दु.ख से शोक करता है। ३०. मै धर्म को नमस्कार करता हूॅ। ३१. वह सघ को नमस्कार करता है। ३२ तुम लोग बुद्ध को नमस्कार करते हो।

---

# पाँचवाँ पाठ

## आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द

### लता

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | लता | लता, लतायो |
| दुतिया | लतं | लता, लतायो |
| ततिया | लताय | लताहि, लताभि |
| चतुत्थी | लताय | लतानं |
| पञ्चमी | लताय | लताहि, लताभि |
| छट्ठी | लताय | लतानं |
| सत्तमी | लतायं, लताय | लतासु |
| आलपन | लते | लता, लतायो |

इन आकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप भी 'लता' शब्द के समान ही होंगे —

| शब्द | अर्थ | शब्द | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अच्छरा | अप्सरा | जटा | जटा |
| अम्मा[1] | माता | तण्हा | तृष्णा |
| गाथा | श्लोक | नावा | नौका |

---

१ 'अम्मा' शब्द के रूप में आलपन एकवचन में 'लते' की भाँति 'अम्मे' न होकर 'अम्म' ही होता है । जैसे—भोति अम्मा ! किन्तु अन्य स्वर का विकल्प से ह्रस्व हो जाता है । जैसे—भोति अम्म, अम्मा !

| | | | |
|---|---|---|---|
| चन्दिमा | चन्द्रमा | पटिपदा | मार्ग |
| छाया | छाया | मेत्ता | मैत्री |
| सुणिसा | पतोहू | सभा[1] | सभा |
| परिसा | परिषद् | साला | घर |
| भरिया | स्त्री | गीवा | गला |
| जिह्वा | जीभ | साखा | डाली |
| माला | माला | तारका | तारा |
| देवता | देवता | वालुका | बालू |
| विज्जा | विद्या | कञ्जा | कन्या |
| वीणा | वीणा | सद्धा | श्रद्धा |
| पञ्ञा | प्रज्ञा | कङ्खा | सन्देह |
| माया | माया | सुरा | शराब |
| सेना | सेना | दिसा | दिशा |
| भिक्खा | भिक्षा | वनिता | स्त्री |

'भ्वादि गण' के इन धातुओं के रूप भी 'पठ' धातु के समान ही होंगे :—

| धातु | अर्थ | पठम पुरिसमें प्रयोग |
|---|---|---|
| नि+सद | बैठना | निसीदति, निसीदन्ति |
| ठा | खड़ा होना | उट्ठहति, उट्ठहन्ति |
| नि + कम | निकलना | निक्खमति, निक्खमन्ति |
| सं + आ + दा | ग्रहण करना | समादियति, समादियन्ति |

---

१. 'सभा' और 'परिसा' शब्दों का सप्तमी एकवचन में 'सभतिं' और 'परिसतिं' रूप भी होता है। यथा—सभतिं, सभायं, सभाय। परिसतिं, परिसायं, परिसाय।

## अभ्यास

### हिन्दी में अनुवाद कीजिए :—

(क)

१ लता रुक्खे कम्पति । २ लतासु फलानि दिस्सन्ति । ३ लताहि रुक्खा सोभन्ति । ४ अच्छरायो हसन्ति । ५ अम्मा पुत्तस्स मुखं पस्सति । ६ सो दारको गाथायो पठति । ७ चन्दिमा लोके जोतति । ८ छायायो गेहे भवन्ति । ९ सुणिसा उट्ठहति । १० नावा जले गच्छति । ११ अहं सील समादियामि । १२ वनितायो सीलानि समादियन्ति । १३ सो भूपालो वने निसीदति । १४ भरिया नगरम्हा निक्खमति । १५ सेनायो गामेसु निसीदन्ति ।

(ख)

१ अम्मा कुमारस्स भत्त पचति । २ गाथायो पोत्थकेसु अहं पस्सामि । ३ मनुस्सानं जटायो कञ्जायो रोचन्ति । ४ लोके नरानं तण्हाय दुक्ख भवति । ५ बुद्धस्स पटिपदं मयं रोचाम । ६ मेत्ताय संसारे जना मोदन्ति । ७ परिसति बुद्धो निसीदति । ८ सभासु भरियायो दिस्सन्ति । ९. लतानं माला रुक्खे कम्पति । १० वीणा दारकस्स गेहे दिस्सति । ११ पञ्ञाय सो नरो जानाति । १२ सालासु दारका भवन्ति । १३ बुद्धा भिक्खाय गामं गच्छन्ति । १४ सा याचका वालुकाय निसीदति । १५ गामे पञ्ञाय जना दुक्खं पस्सन्ति ।

### पालि में अनुवाद कीजिए :—

१ लताओं से घर शोभता है । २ अप्सरा नगर में दिखाई देती है । ३ मैं जल में चन्द्रमा को देखता हूँ । ४ पेड़ की छाया में मनुष्य बैठता है । ५ वह जटा में भात की रक्षा करता है । ६ स्त्री की तृष्णा दिखाई देती है । ७ नौका जल में जाती है । ८ मार्गों में मनुष्य रोते हैं । ९ जरा से दुःख होता है । १० पत्नी घर में बैठती है । ११ पण्डित

में स्त्री रोती है। १२. जीभ तृष्णा पसन्द करती है। १३. पुत्र के गले मे माला शोभती है। १४. देवता नगर से निकलते हैं। १५. तू विद्या पढते हो। १६. वह वीणा के लिए शोक करता है। १७. मनुष्यों की प्रजा पुण्य देखती है। १८ सेनायें घरों मे जल पीती है। १९. भिखारी भिक्षा के लिए नगर में रोता है। २०. सभाओं में वृद्ध लोग धर्म देखते हैं। २१. लड़के की गर्दन उठती है। २२. पेड़ों से डालियाँ निकलती है। २३. चन्द्रमा के आलोक में तारे शोभा देते हैं। २४. वालू में राजा की नौका जाती है। २५. कन्यायें घर में बैठती हैं। २६. श्रद्धासे धर्म होता है। २७. कन्या को सन्देह होता है। २८ सेना नगर में शराव पीती है। २९. वाग में स्त्री खड़ी होती है। ३०. दिशाएँ शोभा देती हैं।

# छठाँ पाठ

## इकारान्त पुल्लिङ्ग शब्द

### मुनि

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पढमा | मुनि | मुनी, मुनयो |
| दुतिया | मुनिं | मुनी, मुनयो |
| ततिया | मुनिना | मुनीहि, मुनीभि |
| चतुत्थी | मुनिनो, मुनिस्स | मुनीनं |
| पञ्चमी | मुनिना, मुनिम्हा, मुनिस्मा | मुनीहि, मुनीभि |
| छट्ठी | मुनिनो, मुनिस्स | मुनीनं |
| सत्तमी | मुनिम्हि, मुनिस्मिं | मुनिसु, मुनीसु |
| आलपन | मुनि, मुनी | मुनी, मुनयो |

इन इकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप भी 'मुनि' शब्द के समान होंगे —

| शब्द | अर्थ | शब्द | अर्थ |
|---|---|---|---|
| पाणि | हाथ | गण्ठि | गाँठ |
| मुट्ठि | मुट्ठी | कुच्छि | पेट |
| सालि | धान | वीहि | धान |
| व्याधि | रोग | सन्धि | जोड़ |
| रासि | ढेर | दीपि | चीता |
| इसि[1] | ऋषि | मणि | मणि |

---

१ 'इसि' शब्द का रूप पढमा एकवचन में विकल्प से 'इसे' होता है और दुतिया बहुवचन में भी। जैसे—समणे ब्राह्मणे वन्दे सम्पन्नचरणे इसे।

| | | | |
|---|---|---|---|
| गिरि | पहाड | रवि | सूरज |
| कवि | कवि | कपि | बन्दर |
| असि | तलवार | मसि | स्याही |
| निधि | खजाना | विधि | विधि |
| अहि | साँप | किमि | कीडा |
| पति | पति | अरि | शत्रु |
| जलनिधि | समुद्र | गहपति | गृहपति |
| अधिपति | राजा | नरपति | राजा |
| सारथि | सारथी | जलधि | समुद्र |
| ञाति | रिस्तेदार | अग्गि[1] | आग |

'रुधादि गण' के इन धातुओं के रूप नीचे लिखे प्रकार से होंगे :—

| धातु | अर्थ | पठम पुरिस में प्रयोग |
|---|---|---|
| रुध | रोकना | रुन्धति, रुन्धन्ति |
| भुज | खाना | भुञ्जति, भुञ्जन्ति |
| कत | काटना | कन्तति, कन्तन्ति |
| गह | पकडना | गण्हति, गण्हन्ति |
| छिद् | काटना | छिन्दति, छिन्दन्ति |
| बध | बाँधना | बन्धति, बन्धन्ति |
| भिद् | फोडना | भिन्दति, भिन्दन्ति |
| मुच | छोडना | मुञ्चति, मुञ्चन्ति |
| युज | जोडना | युञ्जति, युञ्जन्ति |
| लिप | लेपना | लिम्पति, लिम्पन्ति |
| सिच | सींचना | सिञ्चति, सिञ्चन्ति |
| हिंस | हिंसा करना | हिंसति, हिंसन्ति |

---

१. 'अग्गि' शब्द का रूप पठमा एकवचन में विकल्प से 'अग्गिनि' भी होता है।

## अभ्यास

### हिन्दी मे अनुवाद कीजिए.—

( क )

१ मुनि निधि गण्हति २ मुनिनो मुट्ठिम्हि मणि सोभति। ३ सो मुनिना रुक्ख छिन्दति। ४ जलनिधिम्हि नावा गच्छति। ५ सारथि याने निसीदति। ६ दारको वीहि छिन्दति। ७ अहं सालि गण्हामि। ८ व्याधि मनुस्से हिंसति। ९ सो पाणिना दारक गण्हति। १०. कवि गण्ठि मुञ्चति। ११ भरियाय कुच्छिम्हि व्याधि भवति। १२ वाणिजस्स वाहयो नरा कन्तन्ति। १३ नावाय सन्धि पस्सन्ति। १४ वीहीन रासि अधिपति वन्दति। १५ अहि गामे जल पिवति।

( ख )

१ इसिना पुत्तो धम्म पठति। २ गिरिम्हि इमयो रुक्ख सिञ्चन्ति। ३ कविना अम्मा गेह भिन्दति। ४ दासो असिना गीव छिन्दति। ५ नरपति निधि रक्खति। ६ पति भरिय गण्हति। ७ अधिपतयो दासे हसन्ति। ८ सारथीहि नरा वन गण्हन्ति। ९ जातयो मायासु लिम्पन्ति। १० दीपयो वनेसु मुनयो मुञ्चन्ति। ११ मणयो गेहेसु जोतन्ति। १२ रवि मनुस्सान आलोकन सिञ्चति। १३. कपयो वने फलानि भुञ्जन्ति। १४ असि वत्थ छिन्दति। १५ नरा विधिना धम्म समादियति। १६ किमयो फलेसु दिस्सन्ति। १७ अरयो मन्दिर भिन्दन्ति। १८ गहपतिनो भरिया गण्ठि मुञ्चति। १९ नरपति धम्म युञ्जति। २० अग्गि गेह गण्हति।

### पालि मे अनुवाद कीजिए —

पर वस्त्र दिखाई देता है। १० हम लोग धान बाँध रहे है। ११. जोडों को तुम लोग काटते हो। १२ धन के ढेर से भिखारी माँगता है। १३. ऋषि लोग फलों को खाते हैं। १४. वह पहाड पर पानी रोकता है। १५ कवि की स्त्री वस्त्र को काटती है। १६. तल्वार से सेनाएँ मनुष्यों की हिसा करती हैं। १७. साँप खजाने की रक्षा करता है। १८. पति स्त्री को छोडता है। १९. समुद्र में नौका जाती है। २०. राजा लोग दु:ख में रोते हैं। २१ सारथी पेड को काटता है। २२. रिस्तेदार कन्या को देखते है। २३. चीता कुत्तों को पकडता है। २४. मणि से आलोक निकलता है। २५ सूरज ससार में प्रकाश छोडता है। २६. बन्दर पेड़ों पर फलों को खाते है। २७. वह स्याही को वस्त्र में लेपता है। २८. राजा विधि से घर छोड़ता है। २९. कीडे फलों मे होते है। ३०. शत्रु राजा को बाँधते हैं। ३१ गृहपति की स्त्री मणि को फोडती है। ३२ आग नगर को घेरती है।

---

# सातवाँ पाठ

## इकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्द

### अट्ठि ( =हड्डी )

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | अट्ठि | अट्ठीनि, अट्ठी |
| दुतिया | अट्ठिं | अट्ठीनि, अट्ठी |
| आलपन | अट्ठि | अट्ठीनि, अट्ठी |

शेष रूप 'मुनि' शब्द के समान होंगे।

इन शब्दों के रूप भी 'अट्ठि' शब्द के ही समान होंगे —

| शब्द | अर्थ | शब्द | अर्थ |
|---|---|---|---|
| दधि | दही | सप्पि | घी |
| वारि | पानी | सत्थि | जाँघ |
| अक्खि | आँख | अच्चि | लपट |

'दिवादि गण' के इन धातुओं के रूप नीचे लिखे प्रकार में होंगे —

| धातु | अर्थ | पठम पुरिस में प्रयोग |
|---|---|---|
| दिव | खेलना | दिब्बति, दिब्बन्ति |
| नस्स | नष्ट होना | नस्सति, नस्सन्ति |
| युध | लड़ाई करना | युज्झति, युज्झन्ति |
| रुच | अच्छा लगना | रुच्चति, रुच्चन्ति |
| कुध | गुस्सा होना | कुज्झति, कुज्झन्ति |
| कुप | कोप करना | कुप्पति, कुप्पन्ति |
| गा | गाना | गायति, गायन्ति |

| | | |
|---|---|---|
| घा | सूँघना | घायति, घायन्ति |
| छिद् | टूटना | छिज्जति, छिज्जन्ति |
| झा | ध्यान करना | झायति, झायन्ति |
| नहा | नहाना | नहायति, नहायन्ति |
| वुध | समझना | वुज्झति, वुज्झन्ति |
| लुभ | लोभ करना | लुब्भति, लुब्भन्ति |
| सम | शान्त होना | सम्मति, सम्मन्ति |
| सिव | सीना | सिब्बति, सिब्बन्ति |
| सुध | शुद्ध होना | सुज्झति, सुज्झन्ति |
| सुस | सूखना | सुस्सति, सुस्सन्ति |
| हन | मारना | हञ्ञति, हञ्ञन्ति |

## कुछ आवश्यक शब्द

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| अत्थि | है |
| नत्थि | नहीं है |
| सन्ति | हैं |
| न | नहीं |

## अभ्यास

### हिन्दी में अनुवाद कीजिए :—

(क)

१. कुमारस्स सत्थिनो अट्ठीनि छिज्जन्ति । २. ते सुनखस्स अट्ठिना दिब्बन्ति । ३. जलनिधिम्हि वारि नस्सति । ४. अट्ठीसु व्याधि अत्थि । ५. अग्गिनो अच्चि गेहं डहति । ६. अक्खीहि सुरियं पस्सति । ७. सुनखो दधिं रोचति । ८. सप्पिस्मिं जलं अत्थि । ९ सेना नगरे युज्झति । १०. भूपालस्स भत्तं रुच्चति । ११. याचको दारकेन कुप्पति । १२. अहं न कुज्झामि । १३. त्वं धम्मं गायसि । १४. सो उदकं घायति । १५ रुक्खो ओघेन छिज्जति ।

(ख)

१ मुनयो वनेसु झायन्ति। २ वनितायो उदके नहायन्ति। ३ तुम्हे धम्मं बुज्झथ। ४ यक्खस्स चित्तं उय्याने लुब्भति। ५ मुनिनो व्याधयो सम्मन्ति। ६ भरिया पुत्तस्स वत्थं सिब्बति। ७ मुनयो पुञ्ञेन मुज्झन्ति। ८ सा वनिता दुक्खेन सुस्सति। ९. व्याधि मनुस्से हञ्ञति। १० लोके सुखं नत्थि। ११ गामे वाणिजस्स अग्गि अत्थि। १२ नृपालस्स भरियायो गेहे सन्ति। १३ सो नरो याचको न भवति। १४ मयं धम्मं वदाम। १५ तुम्हे दवीनि मुञ्चथ। १६ अहं बुद्धं सरणं गच्छामि। १७ त्वं धम्मं सरणं गच्छसि। १८ सो सङ्घं सरणं गच्छति। १९ लोके सङ्घस्स सरणे सुखं अत्थि। २० ते मुनयो धम्मेन न सुज्झन्ति।

पालि मे अनुवाद कीजिए.—

१ लड़के की हड्डी टूटती है। २ दास हड्डी से खेलता है। ३ हड्डी में रोग दिखाई देता है। ४ हड्डियों में मैं नहीं खेलता हूँ। ५ दही में पानी है। ६ जल में साँप नहीं है। ७ आँख से सूरज नहीं दिखाई देता है। ८. लपट घर में उठती है। ९ घी घर में है। १० जाँघ की हड्डी टूटती है। ११ रोग नष्ट होते हैं। १२ लड़के घर में लड़ाई करते हैं।

# आठवाँ पाठ

## इकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द

### रत्ति ( =रात )

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | रत्ति | रत्ती, रत्तियो, रत्यो |
| दुतिया | रत्तिं | रत्ती, रत्तियो, रत्यो |
| ततिया | रत्तिया, रत्या | रत्तीहि, रत्तीभि |
| चतुत्थी | रत्तिया, रत्या | रत्तीनं |
| पञ्चमी | रत्तिया, रत्या | रत्तीहि, रत्तीभि |
| छट्ठी | रत्तिया, रत्या | रत्तीनं |
| सत्तमी | रत्तियं, रत्यं, रत्या, रत्तिं, रत्तो, रत्तिया | रत्तीसु, रत्तिसु |
| आलपन | रत्ति | रत्ती, रत्तियो, रत्यो |

इन शब्दों के रूप भी 'रत्ति' शब्द के समान ही होंगे :—

| शब्द | अर्थ | शब्द | अर्थ |
|---|---|---|---|
| युत्ति | युक्ति | तित्ति | तृप्ति |
| वुत्ति | जीवन-वृत्ति | खन्ति | सहनशीलता |
| कित्ति | कीर्ति | सन्ति | शान्ति |
| मुत्ति | मुक्ति | सिद्धि | सिद्धि |
| सुद्धि | शुद्धि | बोधि | ज्ञान |
| इद्धि | ऋद्धि | भूमि | भूमि |
| वुद्धि | वृद्धि | जाति | जन्म |

| | | | |
|---|---|---|---|
| वुद्धि | वृद्धि | पीति | प्रीति |
| तन्हि | तृष्णा | सन्धि | मेल |
| कोटि | करोड | दिट्ठि | दृष्टि |
| वुट्ठि | वृष्टि | तुट्ठि | सन्तोष |
| यट्ठि | लाठी | पालि | पंक्ति |
| पन्ति | पंक्ति | सति | स्मृति |
| धूलि | धूल | अंगुलि | अंगुली |
| अटवि | जंगल | असनि | बिजली |
| आलि | सखी | चुति | मृत्यु |
| दुन्दुभि | बाजा | पत्ति | पैदल सेना |
| कन्ति | शोभा | दोणि | डोंगी |
| नाभि | नाभी | रंसि | रश्मि |
| केलि | क्रीडा | गति | गमन |
| खिति | धीरज | युवति | तरुणी |
| रुचि | रुचि | सुगति | अच्छी गति |

'तुदादि गण' के इन धातुओं के रूप नीचे लिखे प्रकार से होंगे —

| धातु | अर्थ | पठम पुरिस में प्रयोग |
|---|---|---|
| तुद | पीडा करना | तुदति, तुदन्ति |
| फुस | छूना | फुसति, फुसन्ति |
| मुस | चुराना | मुसति, मुसन्ति |
| लिख | लिखना | लिखति, लिखन्ति |
| सुप | सोना | सुपति, सुपन्ति |
| प+विस | घुसना | पविसति, पविसन्ति |
| विद | जागना | विन्दति, विन्दन्ति |
| फुर | फड़कना | फुरति, फुरन्ति |

| | | |
|---|---|---|
| नुद | दूर करना | नुदति, नुदन्ति |
| खिप | फेंकना | खिपति, खिपन्ति |
| गिल | निगलना | गिलति, गिलन्ति |
| वि + किर | छींटना | विकिरति, विकिरन्ति |
| नि + गिर | निगलना | निगिरति, निगिरन्ति |

## अभ्यास

### हिन्दी में अनुवाद कीजिए:—

(क)

१. रत्तिय कवि पोत्थक लिखति। २. अटविय दीपयो भवन्ति। ३. रत्तिय चन्दिमाय आलोको गेहे भवति। ४. युत्तिया सा वनिता भत्त गिलति। ५. कुमारस्स वुत्तिय कङ्खा अत्थि। ६. मुनिनो कित्ति लोके अत्थि। ७. अह व्याधिना दुक्खं फुसामि। ८ नरा ससारे मुत्तिं चजन्ति। ९. गेहेसु तित्ति नत्थि। १० दारको खन्तिया सुख विन्दति। ११. अह सन्तिं विन्दामि। १२ मुनिनो सिद्धिया कङ्खा नत्थि। १३. सुद्धीहि जना सुज्झन्ति। १४. इद्धिया इसयो नगर गच्छन्ति। १५. धनेन लोके वुद्धि भवति।

(ख)

१. कुमारो यट्ठीहि सुनख नुदति। २. युवतिया पतिनो अम्मा भत्तं खिपति। ३ दोणि जलधिम्हि विकिरति। ४. सो दारको दधि निगिरति। ५. भूपालो गेह पविसति। ६. युवति वने सुपति। ७. केलिय वाणिजो दुन्दुभि मुसति। ८ यक्खो दुक्ख फुसति। ९. सारथिनो कुच्छिस्मिं तुदति। १० अगुलीसु व्याधि नत्थि। ११. मय वोधि फुसाम। १२ सो बुद्ध न सरति। १३. वनिता धम्म वदति। १४. इसयो अटवीसु सन्ति। १५. गेहेसु दारका भत्त भुञ्जन्ति। १६. अम्मा दधि गण्हति। वाणिजो पोत्थक लिखति।

## पालि मे अनुवाद कीजिए :—

१ रात मे माता पुत्र को छूती है। २ ऋषि लोग जगल में घुसते है। ३ जीवन-वृत्ति के लिए मे भात खाता हूँ। ४ यक्ष युक्ति जानता है। ५ कीर्ति से सुख मिलता है। ६ दास घर में दुःख भोगता है। ७ लडका धन छाँटता है। ८ स्त्री घर मे सोती है। ९ लता पेड से निकलती है। १० वृद्ध पुस्तक नहीं लिखते है। ११ युवतियाँ लाठियों को देखती है। १२. सेना की पक्ति नगर मे जाती है। १३. जगल से चीता नगर मे प्रवेश करता है। १४ लडके पक्ति मे खडे है। १५ मुनि लोग ध्यान करते है। १६ सूरज की रश्मि राजा को स्पर्श कर रही है। १७ वृष्टि का पानी घर को सींचता है। १८ धूल घर मे बिखर रही है। १९ स्त्री की सखियाँ गाती है। २० जगल में सिह दुःख भोगता है। २१ साँपो का राजा मरता है। २२ आदमी को तुष्टि नहीं होती है। २३ वह लाठी से बन्दर को पकडता है। २४ बिजली के आलोक मे आदमी दिखाई देता है। २५ डोगी समुद्र में प्रवेश कर रही है। २६ सुगति मे दुःख नहीं है। २७ लडके की नाभी मे राग है। २८ मे घर जा रहा हूँ।

---

# नवाँ पाठ

## ईकारान्त पुल्लिङ्ग शब्द

### दण्डी (=सन्यासी)

| | एकवचन | वहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | दण्डी | दण्डी, दण्डिनो |
| दुतिया | दण्डिनं, दण्डिं | दण्डी, दण्डिनो, दण्डिने |
| ततिया | दण्डिना | दण्डीहि, दण्डीभि |
| चतुत्थी | दण्डिनो, दण्डिस्स | दण्डीनं |
| पञ्चमी | दण्डिना, दण्डिस्मा, दण्डिम्हा | दण्डीहि, दण्डीभि |
| छट्ठी | दण्डिनो, दण्डिस्स | दण्डीनं |
| सत्तमी | दण्डिनि, दण्डिम्हि, दण्डिस्मिं | दण्डिसु, दण्डीसु |
| आलपन | दण्डि, दण्डी | दण्डी, दण्डिनो |

इन शब्दों के रूप भी 'दण्डी' शब्द के ही समान होंगे :—

| शब्द | अर्थ | शब्द | अर्थ |
|---|---|---|---|
| करी | हाथी | चक्की | चक्रवाला |
| कामी | कामी | चागी | त्यागी |
| कुट्ठी | कोढी | जटी | जटाधारी |
| कुसली | कुशली | ञाणी | ज्ञानी |
| गणी | गणवाला | दन्ती | हाथी |
| दाठी | बाघ | दीघजीवी | दीर्घजीवी |
| धम्मवादी | धर्मवादी | धम्मी | धर्मी |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पक्खी | पक्षी | पापकारी | पापी |
| बली | बल्वान् | भागी | भागवाला |
| भोगी | भोग करनेवाला | माली | माली |
| मूसली | मूसल धारण करनेवाला | योगी | योगी |
| वम्मी | बख्तरवाला, सिपाही | संघी | संघवाला |
| सामी | स्वामी | सिखी | मोर |
| सीघयायी | शीघ्र जानेवाला | सुखी | सुखी |
| मन्ती | मन्त्री | धजी | ध्वजावाला |
| छत्ती | छत्र धारण करनेवाला | | |

'तनादि गण' के इन धातुओं के रूप नीचे लिखे प्रकार से होंगे—

| धातु | अर्थ | पठम पुरिस में प्रयोग |
|---|---|---|
| तन | फैलाना | तनोति, तनोन्ति |
| सक | सकना | सक्कोति, सक्कोन्ति |
| वन | माँगना | वनोति, वनोन्ति |
| मन | जानना | मनोति, मनोन्ति |
| आप | पाना | आपोति, आपोन्ति |
| कर | करना | करोति, करोन्ति |

## अभ्यास

### हिन्दी में अनुवाद कीजिए —

१ दाठी सग्ग गच्छति। २ करिनो कदलियो भुञ्जन्ति। ३ कामी पुरिसा कटे ( =चटाइयाँ ) तनोन्ति। ४ कुट्ठी आसने निसीदित्वा भत्त खादति। ५ कुसली पुञ्ञ कत्वा सग्ग आपोति। ६ गणिनो जनान [illegible] [illegible]। ७ चक्की [illegible] [illegible]। ८ चागी धनानि न [illegible]। ९ [illegible] [illegible] [illegible] न वमन्ति। १० ञाणी पुरिसा [illegible] [illegible]। ११ [illegible] [illegible] न [illegible]। १२ दाठी मिगे [illegible]

खादन्ति। १३. पक्खिनो आकासे उड्डन्ति। १४. बलिनो दुब्बले जने न पहरन्ति। १५. भोगी भोगे इच्छति। १६ मूसली दण्डीहि न भायति। १७. वम्मी भूपाल रक्खति। १८ सामी भरिय अप्पोति। १९ सीघयायी खिप्पं नगर गच्छति। २० सिखी पक्खे पसारेत्वा भित्तिय नच्चति। २१ योगी झान करोति। २२ सुखी सुख मनोति। २३ धजी युद्धभूमिं गन्त्वा विराजति। २४ माली पुप्फ गण्हति। २५ पापकारी निरय उप्पज्जति।

## पालि में अनुवाद कीजिए:—

१. दण्डी गॉव में जाता है। २. सिपाही युद्ध करता है। ३. राजा बलवान् मनुष्यों को चाहता है। ४ हाथी गन्दगी ( = मलानि ) नहीं फैलाते हैं। ५. कामी धन चाहता है। ६ कोढी भीख मॉगता है। ७ कुशली पुण्य करता है। ८. गणवाला गण को बढाता है। ९ चक्रवाला पानी पीता है। १० त्यागी पुरुष ग्राम को छोडता है। ११. जटाधारी लोग वन में घूमते हैं। १२. ज्ञानी कभी ( = कदापि ) रोते नहीं है। १३. हाथी जगलों में विचरण करते हैं। १४ बाघ हाथी को मारते है। १५ पक्षी आकाश में शब्द करते है। १६ सिपाही नगर में टहलता है ( = चङ्कमति )। १७. मन्त्री राजा से धन मॉगता है। १८ मोर दीवार पर बैठा है। १९ ध्वजाधारी आगे-आगे ( = पुरतो ) जाता है। २०. योगी आसन पर ध्यान करता है। २१. माली माला बनाता है। २२. पापी लोग पाप फैलाते है। २३. धर्मी धर्म बढाते है। २४. सुखी सुख पाते है। २५. स्वामी उद्यान में घर बनाते हैं।

---

# दसवाँ पाठ

## ईकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्द

### सुखकारी ( = सुख देने वाला )

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | सुखकारि | सुखकारीनि, सुखकारी |
| दुतिया | सुखकारिं | सुखकारीनि, सुखकारी |
| आलपन | सुखकारि | सुखकारीनि, सुखकारी |

शेष रूप 'दण्डी' शब्द के समान होंगे।

'चुरादि गण' के इन धातुओं के रूप नीचे लिखे प्रकार से होंगे।—

| धातु | अर्थ | पठम पुरिस एकवचन में प्रयोग |
|---|---|---|
| अज्ज | कमाना | अज्जेति, अज्जयति |
| ईर | हिलना | ईरेति, ईरयति |
| कण्ण | सुनना | कण्णेति, कण्णयति |
| कथ | कहना | कथेति, कथयति |
| कित्त | कीर्तन करना | कित्तेति, कित्तयति |
| गण | गिनना | गणेति, गणयति |
| गन्थ | गूँथना | गन्थेति, गन्थयति |
| चिन्त | विचारना | चिन्तेति, चिन्तयति |
| चुण्ण | चूर-चूर करना | चुण्णेति, चुण्णयति |
| चुर | चुराना | चोरेति, चोरयति |
| छड्ड | फेंकना | छड्डेति, छड्डयति |
| ञप | जनाना | ञापेति, ञापयति |
| पिण्ड | पिण्ड बनाना | पिण्डेति, पिण्डयति |

| | | |
|---|---|---|
| पुस | पोसना | पोसेति, पोसयति |
| पूज | पूजा करना | पूजेति, पूजयति |
| मन्त | सलाह करना | मन्तेति, मन्तयति |
| तक्क | तर्क करना | तक्केति, तक्कयति |
| तीर | पूरा करना | तीरेति, तीरयति |
| दिस | उपदेश करना | देसेति, देसयति |
| वन्द | वन्दना करना | वन्देति, वन्दयति |
| वण्ण | प्रशसा करना | वण्णेति, वण्णयति |

## अभ्यास

### हिन्दी में अनुवाद कीजिए—

१. सुखकारि धन अज्जेति। २. सुखकारिनो खणं (=क्षण) न गणेन्ति। ३. वायुना रुक्खो ईरेति। ४. ते धम्म कण्णेन्ति। ५. भूपालो नीति कथेति। ६. सुनखो भत्त चोरेति। ७. दारका पुप्फानि गन्थेन्ति। ८ इत्थी सक्खर चुण्णेति। ९. भिक्खु अत्तनो किलेसे (=क्लेशों को) झापेति। १०. सो भत्त पिण्डेति। ११. वाणिजो भरिय पोसेति। १२. भिक्खवो पुप्फेहि बुद्ध पूजेन्ति। १३. ते रत्तिय मन्तेन्ति। १४. अह तुम्हे वन्दामि। १५. बुद्धो धम्म देसेति।

### पालि में अनुवाद कीजिए—

१. लोग धर्म की वन्दना करते हैं। २. चोर धन को चुराते हैं। ३. भिक्षु धर्म का उपदेश करता है। ४. उपासक भोजन-दान देते हैं। ५ लडका भिक्षु से तर्क करता है। ६. भिखारी धन कमाता है। ७. वह अपना (=अत्तनो) वस्त्र फेकता है। ८. सिपाही किसान की झोंपडी (=कुटि) जलाता है। ९. मैं अपना काम पूरा करता हूँ। १०. पेड का पत्ता (=पण्ण) हिल्ता है। ११. लोग पण्डित की प्रशसा करते हैं। १२. विद्वान् (=पण्डिता) सलाह करते हैं। १३. स्वामी स्त्री को पोसता है। १४. वे बुद्ध का कीर्तन करते हैं। १५. हाथी घर को चूर-चूर करता है।

# ग्यारहवाँ पाठ

## ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द

### इत्थी (= स्त्री)

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | इत्थी | इत्थी, इत्थियो |
| दुतिया | इत्थियं, इत्थिं | इत्थी, इत्थियो |
| ततिया | इत्थिया | इत्थीहि, इत्थीभि |
| चतुत्थी | इत्थिया | इत्थीन |
| पञ्चमी | इत्थिया | इत्थीहि, इत्थीभि |
| छट्ठी | इत्थिया | इत्थीनं |
| सत्तमी | इत्थियं, इत्थिया | इत्थीसु |
| आलपन | इत्थि | इत्थी, इत्थियो |

इन शब्दों के भी रूप 'इत्थी' शब्द के ही समान होंगे —

| शब्द | अर्थ | शब्द | अर्थ |
|---|---|---|---|
| नदी[1] | नदी | पाटली | एक वृक्ष |

१ पठमा और दुतिया के बहुवचन में 'नदी' शब्द के रूप नज्जायो, नदियो हो जाते हैं। सभी विभक्तियोंमें रूप इस प्रकार होते हैं :-

| | एक वचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | नदी | नदी, नदियो, नज्जायो, नज्जो |
| दुतिया | नदिं, नदियं, नज्जं | नदी, नदियो, नज्जायो, नज्जो |
| ततिया | नदिया, नज्जा | नदीहि, नदीभि |
| चतुत्थी | नदिया, नज्जा | नदीन |
| पञ्चमी | नदिया, नज्जा | नदीहि, नदीभि |

| | | | |
|---|---|---|---|
| मही | पृथ्वी | नारी | स्त्री |
| वेतरणी | वैतरणी | कुमारी | कुमारी |
| वापी | बौली, जलाशय | तरुणी | तरुणी |
| वारुणी | शराब | किन्नरी | किन्नर-स्त्री |
| ब्राह्मणी | ब्राह्मणी | नागी | नागिन |
| सखी | सहेली | देवी | देवी |
| गन्धब्बी | गन्धर्व-स्त्री | यक्खी | यक्षिणी |
| अजी | बकरी | मिगी | मृगी |
| वानरी | बन्दरी | सूकरी | सूअरी |
| सीही | सिंहनी | हंसी | हंसिनी |
| कुक्कुटी | मुर्गी | भगिनी | बहिन |
| कदली | केला | घटी | गगरी |
| दासी | दासी | गावी | गाय |
| काकी | कौवी | राजिणी | रानी |

'स्वादि गण' के इन धातुओं के रूप नीचे लिखे प्रकार से होंगे :—

| धातु | अर्थ | पठम पुरिस में प्रयोग |
|---|---|---|
| सु | सुनना | सुणोति, सुणोन्ति |
| खी | क्षय होना | खिणोति, खिणोन्ति |
| वु | ढँकना | वुणोति, वुणोन्ति |
| गि | शब्द करना | गिणोति, गिणोन्ति |
| सक | सकना | सक्कोति, सक्कोन्ति |
| ,, | ,, | सक्कुणोति, सक्कुणोन्ति |
| प + आप | प्राप्त करना | पापुणोति, पापुणोन्ति |

---

| | | |
|---|---|---|
| छट्ठी | नदिया, नज्जा | नदीनं |
| सत्तमी | नदिया, नज्जा, नज्जं | नदीसु |
| आलपन | नदि | नदी, नदियो, नज्जायो, नज्जो |

# निपात

जिन शब्दों के रूप लिंग, विभक्ति और वचन के कारण परिवर्तित नहीं होते, उन्हें **अव्यय** कहते हैं। अव्यय पालि में पाँच प्रकार[1] के होते हैं। उनमें एक 'निपात' होता है। नीचे कुछ **निपात**[2] शब्द दिए जाते हैं —

| निपात | अर्थ | निपात | अर्थ |
|---|---|---|---|
| इत्थ | ऐसा | यस्मा | जिस कारणसे |
| एवं | ऐसा | वत | निश्चय में |
| कथ | कैसा | एकक्खत्तुं | एक बार |
| इति | इति = ऐसा | एकधा | एक प्रकार से |
| इव | तरह | एव | ही |
| सद्धिं | साथ | वा | या |
| तस्मा | इसलिए | न | नहीं |
| मा | मत | खिप्प | शीघ्र |
| सनिक | धीरे धीरे | च | और |
| खलु | निश्चय से | विय | भाँति |
| अत्र | यहाँ | अद्धा | निश्चय से |
| अधुना | इस समय | अल | बस |
| आम | हाँ | इध | यहाँ |
| इदानि | इस समय | तदा | तब |
| सदा | हमेशा | अज्ज | आज |
| सुवे | आगामी कल | हीयो | बीता हुआ कल |
| यदा | जब | कदा | कब |
| एकदा | एक बार | सब्बदा | हमेशा |

१ देखिये, तीसवाँ पाठ।

२ निपात शब्दों के लिए देखिये, तीसवाँ पाठ भी।

| | | | |
|---|---|---|---|
| पच्छा | पीछे | पुरा | पहले |
| सायं | शाम | पातो | प्रातः |
| परसुवे | आगामी परसों | परह्वीयो | बीता हुआ परसों |
| इह | यहाँ | उद्धं | ऊपर |
| उपरि | ऊपर | एतरहि | अब |
| एत्तावता | अब तक | एत्थ | यहाँ |
| अपि | भी | कच्चि | क्या |
| कदाचि | शायद | कह | कहाँ |
| किं | क्या | कुहिं | कहाँ |
| कुत्र | कहाँ | तत्थ | वहाँ |
| तत्र | वहाँ | तथेव | वैसे ही |
| बहिद्धा | बाहर | मा | मत |
| यत्र | जहाँ | यथा | जैसे |
| याव | जब तक | सकिं | एक बार |
| सह | साथ | साधु | ठीक |
| सेय्यथापि | जैसे | हेट्ठा | नीचे |

## अभ्यास

### हिन्दी में अनुवाद कीजिए—

१. इत्थी कथ सुणोति ? २. नदी एव सन्दति। ३. मही सनिकं खीयति। ४. वेतरणी मनुस्से पीळेति। ५. वापिय इत्थियो नहायन्ति। ६. पाटलिरुक्खे फलानि सन्ति। ७. नारियो गेहे एव सदा वसन्ति। ८. कुमारी पोत्थक पठति। ९. तरुणिया सद्धिं दारका गच्छन्ति। १०. उम्मत्तका जना वारुणिं पिवन्ति। ११. एकक्खत्तु ब्राह्मणी वाराणसिं गच्छति। १२. अज्ज सखी धन पापुणोति। १३. तुम्हे मा कुप्पथ। १४. वाणिजा वसु खिप्प वुणोन्ति। १५. गन्धब्बी पब्बते गीत गायति। १६. अजी रुक्खान पल्लवे खिणोति। १७. वानरी मनुस्से विय कीळति। १८.

गोहियो अटवीसु वसन्ति। १९ भगिनी दारके पोसेति। २० त्वं कुहिं गच्छसि? २१ अहं नगरं गच्छामि। २२ त्वं कुतो आगच्छसि? २३ अहं वाराणसिया आगच्छामि। २४ घटी खलु दारकेन भिन्ना। २५ आम, तेन दारकेन एव भिन्ना।

पालि में अनुवाद कीजिए:—

# बारहवाँ पाठ

## उकारान्त पुल्लिङ्ग शब्द

### भिक्खु (=भिक्षु)

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | भिक्खु | भिक्खू, भिक्खवो |
| दुतिया | भिक्खुं | भिक्खू, भिक्खवो |
| ततिया | भिक्खुना | भिक्खूहि, भिक्खूभि |
| चतुत्थी | भिक्खुनो, भिक्खुस्स | भिक्खूनं |
| पञ्चमी | भिक्खुना, भिक्खुस्मा, भिक्खुम्हा | भिक्खूहि, भिक्खूभि |
| छट्ठी | भिक्खुनो, भिक्खुस्स | भिक्खूनं |
| सत्तमी | भिक्खुस्मिं, भिक्खुम्हि | भिक्खुसु, भिक्खूसु |
| आलपन | भिक्खु | भिक्खू, भिक्खवे, भिक्खवो |

इन शब्दों के भी रूप 'भिक्खु' शब्द के ही समान होंगे :—

| शब्द | अर्थ | शब्द | अर्थ |
|---|---|---|---|
| सेतु | पुल | केतु | पताका |
| भानु | सूर्य | राहु | राहु |
| उच्छु | ईख | वेलु | बाँस |
| मच्चु | मृत्यु | सिन्धु | समुद्र |
| मधु | मधु | मेरु | सुमेरु पर्वत |
| सत्तु | शत्रु | कारु | विश्वकर्मा |
| हेतु | कारण | जन्तु | जानवर |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पटु | चतुर | बन्धु | भाई |
| संकु | कील | फरसु | कुल्हाडी |
| रेणु | पराग | गरु | गुरु |
| बाहु | हाथ | | |

'ज्यादि गण' के इन धातुओं के रूप नीचे लिखे प्रकार से होंगे :-

| धातु | अर्थ | पठम पुरिस में प्रयोग |
|---|---|---|
| अस | खाना | अस्नाति, अस्नन्ति |
| चि | चुनना | चिनाति, चिनन्ति |
| ञा | जानना | जानाति, जानन्ति |
| थु | प्रशंसा करना | थुनाति, थुनन्ति |
| धू | धुनना | धुनाति, धुनन्ति |
| पू | पवित्र करना | पुनाति, पुनन्ति |
| लू | काटना | लुनाति, लुनन्ति |
| सि | सीना | सिनाति, सिनन्ति |

## कुछ आवश्यक पुल्लिङ्ग शब्द

| शब्द | अर्थ | शब्द | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अस्स | घाटा | आवाट | गड्ढा |
| अज | बकरा | कुञ्जर | हाथी |
| मिग | हिरण | गन्थ | ग्रन्थ |
| उरग | साँप | जनक | पिता |
| कस्सक | किसान | तच्छक | बढ़ई |
| गद्रभ | गधा | तापस | तपस्वी |
| भमर | भौंरा | कुक्कुट | मुर्गा |
| मार | कामदेव | वम्मिक | वल्मीक |
| बिळार | [illegible] | चोर | चोर |
| पदीप | दीपक | आहार | भोजन |

| | | | |
|---|---|---|---|
| वेज्ज | वैद्य | सिगाल | गीदड़ |
| सूद | भण्डारी | मग्ग | मार्ग |
| लेखक | लेखक | मञ्च | चारपाई |

## अभ्यास

### हिन्दी में अनुवाद कीजिए :—

(क)

१. भिक्खु अस्स पस्सति। २. सेतुम्हा अजो वारिं पिवति। ३. भिक्खवो विहारे भत्त अस्नन्ति। ४. भानु नभे रोचति। ५. दारका उच्छु खादन्ति। ६. भिक्खुनो मञ्चु दिस्सति। ७. केतु गेहे अत्थि। ८. राहुस्स पुत्तो सीस धुनाति। ९ वेलूहि सत्तु हिंसति। १०. सिगाला मधुं अस्नन्ति। ११. बन्धु नरपति थुनाति। १२. फरसुना दारका रुक्ख छिन्दन्ति। १३. सकुना खेत्त खनन्ति। १४' रेणुम्हि रज नत्थि। १५. गरुनो भरिया वत्थ सिनाति।

( ख )

१. अहं भमर जानामि। २. त्व मधु पिवसि। ३. वेज्जो मग्गा वेलु चिनाति। ४. बाहुना सो गज पहरति। ५. माता भत्त भुञ्जति। ६. रेणुम्हा भमरो गन्ध गण्हति। ७. सत्तु भानु पस्सति। ८. भूपालो गेह गच्छति। ९. सो गेहे कन्दति। १०. ते दारक थुनन्ति। ११. तुम्हे हेतु इच्छथ। १२. मय वत्थ सिनाम। १३. सूदो भत्त भुञ्जति। १४. मय सकूहि कूप खनाम। १५. तुम्हे राहु पस्सथ। १६. उच्छु जना खादन्ति

### पालि में अनुवाद कीजिए

१. भिक्षु पुल पर जाता है। २ सूरज चमकता है। ३ ऊख को लड़के खाते हैं। ४. मृत्यु आ रही है। ५. केतु दिखाई नहीं देता। ६. बाँस को आदमी काटता है। ७. समुद्र में नौका (=नावा) जाती है। ८ मधु मीठा (= मधुर ) होता है। ९. शत्रु वस्त्र सीता है। १०. लोग भात खाते हैं।

११ हेतु मे सखार होता है। १२ चतुर लोग तुमको जानते है। १३. कीलों से पर्वत खोदते है। १४ पराग को लडके चुन रहे है। १५ मै हाथ से कीलों को चुनता हूँ। १६ सुमेरु पर्वत पर देवता रहते है। १७ विश्वकर्मा ग्रंथ को पवित्र करता है। १८ विश्वकर्मा तुम्हारी प्रशसा करता है। १९ जानवर घर मे रहते है। २० भाई भात खाता है। २१ कुल्हाडी से पेड को काटते है। २२ गुरु लडको की प्रशसा करता है। २३ तुम बैठो (=निसीदाहि)। २४ मै कीलों को चुनता हूँ। २५ भारे मधु पाते है। २६ लडके ग्रन्थ पढते है। २७ सब लोग मधु पीते है। २८ मै भाई के घर जाता हूँ। २९ वह मेरे घर आता है। ३० आज मै घर जा रहा हूँ।

# तेरहवाँ पाठ

## उकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्द

### आयु

| | एकवचन | वहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | आयु | आयूनि, आयू |
| दुतिया | आयुं | आयूनि, आयू |
| आलपन | आयु | आयूनि, आयू |

शेष रूप 'भिक्खु' शब्द के समान होंगे।

इन शब्दों के रूप भी 'आयु' शब्द के ही समान होंगे.—

| शब्द | अर्थ | शब्द | अर्थ |
|---|---|---|---|
| चक्खु | आँख | तिपु | राँगा |
| वसु | धन | मधु | मधु |
| धनु | धनुष | वत्थु | वस्तु |
| दारु | लकडी | जतु | लाह |
| अम्बु | पानी | अस्सु | आँसू |
| जानु | घुटना | सिग्गु | सहजन |
| हिंगु | हींग | वपु | शरीर |

'क्यादि गण' के इन धातुओं के रूप नीचे लिखे प्रकार से होंगे.—

| धातु | अर्थ | पठम पुरिस में प्रयोग |
|---|---|---|
| की | खरीदना | किणाति, किणन्ति |
| वि+की | बेचना | विक्किणाति, विक्किणन्ति |

